* ॐ *
* श्रियै नमः *
* श्रीमते रामानुजायनमः *

# श्री भाष्य भूमिका

यस्य प्रसाद कलयावधिरः शृणोति ।
पंगुः प्रधावति जवेन च वक्ति मूकः ॥
अन्धः प्रपश्यति सुतं लभते च वन्ध्या ।
तंदेव मेवं वरदं शरणं गतोऽस्मि ॥१॥
श्रीमाधवाङ्घ्रि जलज द्वय नित्यसेवा-
प्रेमाविलाशय पराङ्कुशपादभक्तम् ।
कामादि दोषहर मात्मपदा श्रितानां
रामानुजं यतिपतिं प्रणमामि मूर्ध्ना ॥२॥

परम वैदिक श्री वैष्णव सम्प्रदाय निष्ठ महानुभावों को तथा अन्यान्य आस्तिक जनता को विदित ही है कि यह श्रीभाष्य नामक ग्रन्थ आदि शेषावतार भगवद्रामानुजाचार्य प्रणीत श्रीवेदव्यास निर्मित ब्रह्म सूत्रों का व्याख्यान है।

चतुः सम्प्रदाय वैष्णवों में से इस परम वैदिक सम्प्रदाय की आद्याचार्य महालक्ष्मी जी हैं। उन्हीं का नाम श्री है इस तात्पर्य से रामानुज स्वामी जी ने वेदान्त सूत्र के व्याख्यान का नाम श्रीभाष्य इस शब्द से प्रसिद्ध किया है अतः अन्याचार्यों के भाष्यों को श्रीभाष्य नहीं कह सकते हैं। श्रीरामानुजाचार्य प्रणीत होने से इसका नाम श्रीरामानुजभाष्य भी है। और साधारण नाम शारीरकमीमांसाभाष्य है।

यह सम्प्रदाय कृत त्रेतादि युग में समस्त जगत् व्याप्त था। परन्तु कलियुग में अवैदिक मत की क्रमशः वृद्धि होने से इसका ह्रास होने लगा कर भगवदाज्ञा से आदि शेष श्रीरामानुज रूप से अवतार्ण

हुये। और इस मत का अधिक रूप से प्रचार किये। अतः अनादि काल से प्रचलित श्री वैष्णवीय विशिष्टा द्वैत सिद्धान्त का नाम ही श्रीरामानुज सम्प्रदाय है। इस मत को अर्वाचीन कहने वाले मालूम होता है कि इस रहस्य को नहीं जानते हैं। और प्रायः जो विचार शील गुण ग्राही मनुष्य जब धर्मार्थ काम इस त्रिवर्ग से विरक्त होकर मोक्ष मार्ग में प्रवृत्त होता है तो वह पुरुष समस्त आचार्यों के ब्रह्म सूत्र गीता इत्यादि ग्रन्थों क भाष्यों को अच्छी तरह से पठनपाठन करके जब इस ग्रन्थ रत्न को देखता है तब इस सम्प्रदाय की उपासना भक्ति से और इन ग्रन्थों के विज्ञान से अपने को कृतार्थ मानता है यह बात लोकमान्य तिलक के गीता की भूमिका तथा अन्यान्य पाश्चात्य विज्ञानशाली विद्वानों के उल्लेख में विशेष पाई जाती है।

और इस श्रीभाष्य की प्रशंसा में काशी के उत्तमोत्तम विद्वानों का इतिहास भी सुना जाता है कि एक समय बड़े २ धर्मज्ञ विद्वान रात्रि के समय गंगा जी के प्रवाह में नौका में बैठकर नाना शास्त्रों की चर्चा करते हुये विश्व विख्यात श्रीशिवकुमार शास्त्री जी से कहा है कि महाराज ? आप सब शास्त्रों के ज्ञाता हो निष्पक्ष भाव से कहो कि ब्रह्मसूत्र का यथार्थार्थ किस भाष्य में है। तो उक्त शास्त्री जी ने हाथ उठा करके गंगा के प्रवाह में कहा कि ब्रह्मसूत्रों का यथार्थ व्याख्यान तो श्रीरामानुज भाष्य ही है।

और श्री रामानुज स्वामी जी ब्रह्म सूत्रों का भाष्य निर्मित करके पश्चात् शारदामठ में ( काश्मीर ) गये। रामानुजचार्य का आगमन सुन करके स्वरस्वती स्वयं मूर्तिमती होकर अपने मन्दिर से आकर यतिराज रामानुज मुनि को देखकर ( तस्य यथा कप्यास पुंडरीक मेव मक्षिणी ) इस श्रुति का तात्पर्यार्थ पूछा तब रामानुज स्वामी ने श्रुतिका यथार्थ वर्णन किया इस विषय में श्लोक पाये जाते हैं:—

वाग्देवी स्वयमेवाशु श्रुत्वाचार्यस्य पावनम्
तन्मन्दरा द्विनिर्गत्य विलोक्य यतिभूपतिम ॥

कप्यास श्रुति तात्पर्यं वदेति व्याजहार सा।
तामुवाच ततो विद्वान्शारदांयतिपुङ्गवः ॥
कंजलं पिवतीत्यस्मात्कपि रित्युच्यते रविः
तेन संस्फुरितं पद्म कप्यास मिति गीयते॥
तत्तुल्ये लोचने विष्णो रित्यर्थोऽस्याः श्रुतेर्मतः।
तच्छ्रुत्वा शारदाहृष्टा श्रीभाष्यं तत्कृतं महत्।
शिरस्यारोप्य संभाव्य ततो बाहू प्रसार्य च॥
यतीन्द्र पाणिं संगृह्य नप्रक्षिप्त मिदं निजम्।
इत्यंगी कृत्य वाग्देवी श्रुत्यर्थं तेनभाषितम्॥
तस्या करोद्भाष्यकार इतिनामतदा मुदा
हयग्रीवं कारयित्वा तस्मैदत्वा महोजसे॥
भाष्यकारोऽपिवाग्देवीं विस्मितो वाक्यमब्रवीत्।
त्वं मह्यं शारदे कर्तुं दयां को हेतुरुच्यताम्॥
तेनैवमुक्ता वाग्देवी भाष्यकारं वचोऽब्रवीत्।
पुराऽत्र शंकराचार्यः प्राप्तः पृष्टोमयाहिसः॥
कप्यास श्रुतितात्पार्यमेवम.हयत्तोश्वर।
मर्कटासन संकाश मिति हास्यकरं वचः।
स्वाभाविकतयार्थस्य त्वयोक्तस्याधुना श्रुतेः॥

कं नाम जल को पीने वाला सूर्य का नाम कपि है उस सूर्य की किरण से विकसित हुए कमल का नाम कप्यास है उस कमल के तुल्य भगवान् विष्णु के नेत्र हैं। यही इस मन्त्र का अर्थ है। ऐसा तात्पर्यार्थ श्रवण करके शारदा अत्यन्त प्रसन्न हुई और श्रीरामानुजाचार्य कृत सकल शास्त्रों के महा सार गर्भित श्रीभाष्य को अपने मस्तक में आरोप करके और बाहु से रामानुज स्वामी का हस्त ग्रहण कर कहा आपने इस ग्रन्थ में कुछ भी प्रक्षिप्त नहीं मिलाया और यथार्थ रूप से श्रुत्यर्थ प्रकाशित किया, ऐसा अङ्गीकार करके श्रीभाष्यकार यह अचल नाम प्रसिद्ध

किया, और प्रसन्न होकर सकल विद्याप्रद हयग्रीव भगवान् की मूर्ति दीया। इसलिये अद्यावधि भाष्यकार के शिष्य प्रशिष्य हयग्रीव का आराधन करते आते हैं। भगवान् भाष्यकार विस्मित होकर कहे—हे शारदे! आपका मेरे ऊपर दया करने का क्या कारण है? तब शारदा प्रसन्न होकर बोली—"पहिले श्रीशङ्कराचार्य भी यहाँ आये थे, उनसे भी कप्यास श्रुति वाक्य तात्पर्य पूछा था,तो श्रीशङ्कराचार्य ने ( मर्कटासन के सदृश ) बन्दर के पश्चात् भाग के तुल्य भगवन्नेत्र हैं। ऐसा हँसी का वचन कहा और यही अर्थ छान्दोग्योपनिषद् के प्रथमाध्याय के षष्ठ खण्ड सप्तम मन्त्रमें उनके भाष्यमें मिलता है। इस प्रकार स्थाली पुलाक न्याय से निष्पक्षपाती पुरुष अद्वैतमत की व्याख्या तथा अन्य मतों की व्याख्या को स्वयं समझ सकता है।

अतः श्रीरामानुजाचार्य ने ही इस प्रकार से सकल वेद-शास्त्रों के मर्मस्पर्शी भावोंको भली भाँति प्रकाशित किया है,जो अन्य लोगों ने खींच खाँच करके श्रुति-स्मृति विरुद्ध अर्थ किया, इसलिये शङ्कराचार्य ने सरस्वती से क्षमा भी माँगी।

साकारं श्रुतिमुल्लंघ्य निराकार प्रवादतः।
यदघं मे कृतं देवि तद्दोषं क्षन्तुमर्हसि॥

( ब्रह्माण्ड गिरिकृत शङ्करविलासक विस्मय निरूपण से )

इत्यादि प्रकार श्रुति स्मृति सूत्रों का जो अन्तर ज्वर था, उसको रामानुजचार्य ने शमन किया। अतः सरस्वती ने साक्षात् आदि शेषावतार रामानुजाचार्य को नमस्कार किया। ऐसा सरस्वती और रामानुजाचार्य का सम्वाद पाया जाता है—

तस्मै रामानुजाचार्याय नमः परम योगिने।
यः श्रुति स्मृति सूत्राणा मन्तर्ज्वर मशीशमन्॥

इत्यादि इतिहासों से स्पष्ट प्रतीत होता है कि ब्रह्मसूत्रों का अर्थ जिसको निष्पक्ष भाव से पढ़ना हो या देखना हो, उस व्यक्ति को रामानुजाचार्य कृत सात ग्रन्थों को अवश्य अध्ययन करना चाहिये।

[ १ ] श्रीभाष्य, [ २ ] गीता-भाष्य, [ ३ ] वेदार्थ-संग्रह, [ ४ ]वेदान्त-दीप, [ ५ ] वेदान्तसार, [ ६ ] गद्यत्रय, [ ७ ] भगवदाराधन ग्रन्थ, इति संक्षिप्त भूमिका ।

## श्रीरामानुजाचार्य के अवतार का बीज—

अस्ति वैकुण्ठ नगरं सर्व लोकेषु विश्रुतम् ।
नित्य मुक्तैः सेव्यमानं विष्णोः प्रीति करं शुभम् ॥
तत्र मध्ये मणिमयं मंडपं चास्ति शोभनम् ।
सहस्रस्तम्भ संयुतं विष्णोः प्रीति करं शुभम् ॥
तन्मधे सुमहाबाहुः फणि राजो महाबलः ।
सहस्र फण संयुक्तस्तत्रास्ते विमल द्युतिः ॥
तस्योपरि महाबाहुः शङ्ख चक्र गदाधरः ।
इन्दीवरदल श्यामः पद्मपत्र निभेक्षणः ॥
एवं सर्वात्मनस्तस्य श्रीनिवासस्यशार्ङ्गिणः ।
श्रीहरेरुदभूत्काचिच्चिन्ता निर्हेतुका तदा ॥
केनोपायेन वैकुण्ठ मिमाञ्जन्तून्नयाम्यहम् ।
इति चिंतयमानेतु लोकनाथे हरौ तदा ।
शयाभूतः फणीशेषस्तमाह पुरुषोत्तमम् ।
काचिन्ता तव देवेश परिपूर्णस्य नित्यशः ॥

### विष्णुरुवाच

भोगीश सुमहा वीर्य शृणुतद्वचनं मम ।
यदर्थं चिन्तयाम्यद्य संदृश्य दुःखितान् जनान् ॥
श्रियासहावतीर्णोऽस्मि जनरक्षण हेतुना ।
अवतारेषु मां सर्वे मन्यन्ते प्राकृता जनाः ॥
राजानं चाऽपिऽगोपालं प्राकृतं पुरुषं यथा ।
तदर्थं चिन्तयाम्यद्य फणिराज महामते ॥
भोगिराज महाप्राज्ञ समर्थो जनरक्षणे ।
अवतीर्यभवान्भूमौ जनान् रक्षितुर्महति ॥

श्रीशेषउवाच

तवाशक्यं महाबाहो कार्यं लोकेषु सर्वदा।
नास्तिविष्णो विशालाक्ष जन्तुरक्षण तत्पर॥
तथापि कृपया विष्णो मां नियोक्ष्यसिरक्षणे।
त्वद्दासभूतेन मया कर्तव्यमविचारतः॥
प्रदक्षिणीकृत्य तदाववन्दे चरणौ हरेः।
फणिराजः प्रसन्नात्मा भूम्यां चक्रे मनस्तदा॥
चैत्रार्द्र सम्भवं विष्णोर्दर्शनस्थापनोत्सुकम्।
तुण्डीरमण्डले शेष मूर्ति रामानुजं भजे॥

( इन श्लोकों का भाव स्वयं प्रतीत हो रहा है )

संवत १०७४

इस प्रकार से श्रीभूतपूरी में केशवयज्वा के घर मेष राशि के सूर्य में आर्द्रा नामक नक्षत्र में साक्षात् शेष भगवान् की मूर्ति रामानुज रूप से प्रकट हुई और शुक्ल पक्ष के चन्द्र की तरह प्रति दिन वृद्धि को प्राप्त हुई, तब श्रीरामानुज स्वामी के पिता श्रीकेशवाचार्यजी ने यज्ञोपवीतेत्यादि संस्कार करके श्रीकाञ्चीपुरी में यादवप्रकाश की सन्निधि में वेदाध्ययन को भेजा तो श्रीस्वामीजी ने अल्प काल में समस्त वेद शास्त्रों का अध्ययन किया। यह विषय प्रपन्नामृत ग्रन्थ में प्रसिद्ध है।

इस अलौकिक बुद्धि को देख कर यादवप्रकाश को बड़ा मात्सय हुआ और मरवा डालने का विचार भी किया, परन्तु भगवदनुग्रह से रक्षित रहे। यह विषय रामानुज जीवन-चरित्र में प्रसिद्ध है। पुनः किसी समय यादवप्रकाश अपने शिष्यों को छान्दोग्योपनिषद् पढ़ाते हुए [तस्य यथा कप्यास पुण्डरीक मेवमक्षिणी] इस मन्त्रका अर्थ करते थे कि कप्यास बन्दरके पश्चाद् भागके सदृश लालिमावाला पुंडरीक माने जो कमल उसकी तरह भगवान् का नेत्र हैं। इस अनर्थ को सुन के रामानुज स्वामी के नेत्रों से अश्रु-धारा प्रवाहित हुई और विलाप करने लगे, तब यादवप्रकाश बोले कि क्यों आपकी यह दशा हो रही है?

फिर रामानुज स्वामी बोले इस मन्त्र का यह अर्थ नहीं है। तब यादव प्रकाश ने कहा कि कौन सा अर्थ है।

तब रामानुजाचार्य जी ने कहा ( कंजलं पिबतीति कपिः सूर्य स्तेनास्यते—इति कप्यास कपि शब्द का अर्थ यह है कि ( क माने जल उसको पि माने पीने वाला, खींचने वाला जो सूर्य उस सूर्य की किरण से खिला हुआ जो पुण्डरीक माने कमल उस कमल के सदृश भगवान् के नेत्र हैं, इस अर्थ को सुन करके सब लोग हर्षित हुए। इस विषय में कतिपय श्लोक पाये जाते हैं।

वक्तुकामः श्रुतेरर्थं यादवं वाक्यम ब्रवीत् ।
कप्यासमिति वाक्यस्य वक्ष्याम्यर्थं शृणु द्विज॥

गम्भीरांभसि जातस्य प्रोद्यद्भानुकरैस्तदा ।
सम्फुलदलपद्मस्य सदृशे लोचने हरेः ॥

तस्याः श्रुतेरेवमर्थो वक्तव्यः शास्त्रवित्तमैः ।
षाड्गुण्य परिपूर्णस्य विष्णोरमिततेजसः ॥

मर्कटासन सादृश्यमुच्यते नेत्रयोस्त्वया ।
त्वयोदितमबद्धार्थं श्रुत्वाशोचामियादव ॥

इस प्रकार रामानुजाचार्य का प्रभाव देखकर यादव प्रकाश पीछे स्वप्न में भगवान् की आज्ञा से और अपनी माता की प्रेरणा से श्री रामानुज स्वामी के चरणाश्रित होकर परम धाम को शोभित किया।

इसके पश्चात् श्री रामानुज स्वामी जी सामान्य शास्त्रों का अध्ययन छोड़कर अखिल फलप्रद वरदराज भगवान् का कैङ्कर्य करने लगे।

फिर जनता के द्वारा रामानुजाचार्य जी का अद्वितीय प्रभाव श्रवण करके श्रीरङ्गक्षेत्र वासी श्री यामुनाचार्य जी की इच्छा हुई कि ऐसे प्रतापी महापुरुष का दर्शन अवश्य करना चाहिये।

तत्पश्चात् अपने शिष्य महापूर्णाचार्यजी को रामानुज स्वामीजी को लाने के लिये श्रीकांची भेजे। महापूर्ण स्वामी कांची में आकर देवराज भगवान् के दर्शनादि करके और कांची पूर्ण स्वामीजी से कुशल प्रश्नपूर्वक श्रीरामानुज स्वामी को श्रीयामुनाचार्यजी का सन्देश सुनाया, इस दिव्य सन्देश को सुनते ही रामानुज स्वामी महापूर्ण स्वामी के साथ श्रीरङ्गनगर को आये। इसके पश्चात् भगवान् श्रीरङ्गनाथजी ने विचार किया कि यदि यामुनाचार्य और रामानुजाचार्य का समागम हो जाय, तो यह दोनों शरणागति धर्म के द्वारा समस्त चेतनों को मोक्ष देने के वास्ते मेरे से प्रतिज्ञा करवा लेंगे। तो हमारी लीला विभूति की लीला ही अल्प हो जायगी। इस विषय में कतिपय श्लोक पाये जाते हैं—

तदा रंगेश्वरः श्रीमान् मनस्येव मचिन्तयत्।
रामानुजो यामुनश्च मिलितौ यद्युभावपि॥
लीला विभूति रस्माकं तदानष्टा भवष्यति।
ततोऽर्चकमुखेनाह रंगेशो यामुनं प्रति॥
गच्छाद्यैव यत्ति श्रेष्ठ दत्तं ते परमं पदम्।
ते नैवमुक्तो हरिणारामानुजदिदृक्षया॥
रंगेश्वरं प्रणम्याह यामुनः शिरसा हरिम्।
रंगेशानन्तरं मुक्तिं गच्छामि दिवसाष्टकात्॥
इति विज्ञाप्य योगीशस्तत्संभाषणलोलुपः।
मठं समासदच्छीघ्र माकांक्षस्तस्य चागमम्॥
सुमहानपि योगीन्द्रः परतन्त्रस्ततोऽजसा।
अनवाप्य मनोभीष्टं स्वाचार्यांघ्रिमुपेयिवान्॥

तब रङ्गनाथ भगवान् ने अर्चक में आवेश होकर यामुनाचार्यजी को कहा—हे यति-श्रेष्ठ! आपको मैंने परम पद दिया आज ही परम-पद को चलो। इस तरह से जब भगवान् हरि ने यामुनचार्यजी को आज्ञा की, तब रामानुज स्वामी को दर्शनाकांक्षा से यामुन मुनि बोले कि हे भगवन्! आज से आठ दिन के पश्चात् मैं मुक्ति को

इस तरह से विज्ञापना करके योगीराज यामुन मुनि रामानुज स्वामीजी से सम्भाषण की इच्छा से मठ में आये; परन्तु परतन्त्र होने के कारण से रामानुजाचार्य के आने से पहिले मनोभीष्ट के विना पूर्ण हुए परमपद को पधार गये।

पुनः यामुनाचार्यजी के मृत-शरीर को समस्त रङ्गनगर का जन-समुदाय कावेरी के तट पर लाये। इसके बाद महापूर्ण स्वामी और रामानुज स्वामी कांचीपुरी से कावेरी के तट पर आये और वहाँ पर जनसमुदाय को देख कर आश्चर्ययुक्त हुए कि आज इतना श्रीवैष्णवादिक जनसमुदाय इकट्ठा क्यों हुआ? तब सुना कि श्रीयामुनाचार्य स्वामी परमपद को भूषित किये और सुनते ही मूर्च्छित होकर छिन्नमूल महावृक्ष के समान भूमि पर गिर पड़े और उस समय यामुन मुनि के वियोग–दुःख से मानो कि जैसे रामजी के वनवास के दुःख से वृक्ष भी म्लान हो गये और नदियाँ सूखने सी लगीं, ऐसी दशा रङ्गवासी जनता की हुई। तत्पश्चात् तत्वज्ञान से उस शोकाग्नि को शमन करके श्रीरामानुज स्वामीजी ने यामुनाचार्यजी के मृत-शरीर का दर्शन किया; परन्तु यामुन मुनि के हस्त में तीन ३ अंगुलियाँ संकुचित देखीं, तब यामुन मुनि के शिष्यों से प्रश्न किया कि महाराज की अंगुलियाँ सदा संकुचित रहती थी कि इसी समय संकुचित हुई? ऐसा रामानुज स्वामी का वचन सुन करके शिष्य लोगों ने कहा कि पहिले तो विस्तृत थी, अब हम तो नहीं जानते हैं; कि क्यों संकुचित हुई परन्तु आप ही जान सकते हो। तब रामानुजाचार्यजी ने कहा—मालूम होता है कि महाराज के तीन मनोरथ हैं, उनको मैं पूर्ण करूँगा, तब वह अंगुलियाँ विस्तृत हो गईं।

उन तीन मनोरथों के विषय में पूर्वाचार्यों के श्लोक श्रीरामानुज-जीवन-चरित्र में पाये जाते हैं।

वैष्णवानां वचः श्रुत्वा लक्ष्मणार्यः परार्थवित्।
अभिप्रायं यामुनस्य ज्ञात्वा बुद्धया महामतिः॥

मध्येद्विजानां सर्वेषां जगाद वचनं तदा ।

*प्रथमांगुलि विमोचनम्*

ततः प्रोवाच धर्मात्मा वाक्यं रामानुजः पुनः ।
संगृह्य निखिला नर्थांस्तत्त्वज्ञानपरं शुभम् ॥
श्रीभाष्यं च करिष्यामि जन रक्षणहेतुना ।
इत्युक्ति वति विप्रेन्द्रे वचनं वदतां वरे ॥
महात्मा यामुनाचार्यो जहा वेंकांगुलिं तदा ॥

*द्वितीयांगुलि विमोचनम्*

ततोऽन्यदर्थदं वाक्यं धीमान् रामानुजोऽवदत् ।
जीवेश्वरादींल्लोकेभ्यः कृपया यत्पराशरः ॥
संदर्शयन् तत्स्वभावान् तदुपाय गतीस्तथा ।
पुराण रत्नं संचक्रे मुनिवर्यः कृपानिधिः ॥
तस्यनाम्ना महाप्राज्ञ वैष्णवस्य च कस्यचित् ।
अभिधानं करिष्यामि निष्क्रियार्थं मुने रहम् ॥
अंगुलिं यामुनाचार्यो द्वितीयां सहसात्यजत् ।

*तृतीयांगुलि विमोचनम्*

अहं विष्णुमते स्थित्वा जनान ज्ञान मोहितान् ॥
पञ्चसंस्कार सम्पन्नान् द्राविडाम्नायपारगान् ।
प्रपत्तिधर्म निरतान् कृत्वा रक्षामि सर्वदा ॥
एवं रामानुजाचार्ये गदत्यात्म विदांवरे ।
इत्येवं लक्ष्मणाचार्ये पुनर्वदति निश्चले ।
कृतकृत्यो यामुनार्यः सोऽवशिष्टांगुलिं जहौ ॥
तत्रत्यपुरुषा दृष्ट्वा तच्चित्रं महदद्भुतम् ।
रामानुजं, महात्मानं मन्यन्ते पुरुषोत्तमम् ॥

इस प्रकार से श्रीरामानुज स्वामीजी ने तीन मनोरथ पूर्ण करने की प्रतिज्ञा की पुनः यामुन मुनि की उत्तर क्रिया करके समस्त जनता अपने-अपने आश्रमों को गई। तदनन्तर रामानुज स्वामी भी

यामुनाचार्य के वियोग से रङ्गनाथ का दर्शन किये विना कांची को जाने लगे। तब वहाँ के श्रीवैष्णवों ने प्रार्थना की कि भगवद्दर्शन अवश्य करना चाहिये। तब रामानुज स्वामी ने कहा कि—

नमानसं रोचतेऽस्मिन्पुण्येऽपि सुमनोहरे।
लोकेशमपि रंगेशं यामुनाशाङ्कुरच्छिदम्॥
तं निर्दयं न पश्यामि मम दुखकरं द्विजाः।
इत्युक्त्वा तैरनु ज्ञातस्तत्क्षेत्रात्तत्क्षणं द्विजः॥
काञ्चीपुरीं प्रतिययौ धीमान् रामानुजस्तदा॥

इस पुण्य सुमनोहर नगर में मेरे मन को कोई पदार्थ अच्छा नहीं लगता है और लोकेश रङ्गनाथ के यामुन मुनि के आशारूप अङ्कुर का च्छेदन करने वाले निर्दयी का दर्शन भी न करूँगा। ऐसा कह कर और श्रीवैष्णवों से सन्मानित होकर श्रीकांचीपुरी को चले और फिर गृहस्थाश्रम में भी रहे, परन्तु वरदराज भगवान का कैङ्कर्य करते रहे।

पुनः श्रीयामुनाचार्यजी के आशीर्वाद से तथा भगवदनुग्रह से और कांचीपूर्ण इत्यादि महाभागवतों के सहवास से श्रीरामानुज स्वामी के मन में विचार हुआ कि जैसे त्रैवर्णिक पुरुष यज्ञोपवीतादि संस्कार के विना वेदाध्ययन तथा गायत्री जप नहीं कर सकता है और विना दर्शपौर्णमास-यज्ञ किये किसी भी यज्ञ करने का अधिकारी नहीं हो सकता, वैसे ही विना पञ्चसंस्कार ( तापः पुण्ड्रस्तथानाम मन्त्रो यागश्च पञ्चम. ) किये भगवत्सेवा-पूजा का तथा मोक्ष पाने का भी अधिकारी नहीं हो सकता है।

( प्रपन्नादन्येषां न च दिशति मुकुन्दोनि जपदम् ) और शरणागत प्रपन्न को छोड़ कर भगवान् किसी को भी मोक्ष नहीं देते हैं। इसीलिये गीता में अर्जुन ने अपने को प्रपन्न तथा शिष्य शब्द से कहा है।

कार्पण्य दोषोऽपहतस्वभावः पृच्छामित्वां धर्म सम्मूढचेताः।
यच्छ्रेयः स्यान्निश्चितं ब्रूहि तन्मे शिष्यस्तेऽहं शाधिमां त्वां प्रपन्नम्॥

इत्यादि नाना शास्त्रों के प्रमाण को देख कर रामानुज स्वामी कांची पूर्ण स्वामी से कहे कि आप भगवान् से ६ छः प्रश्न प्रति दिन पूछते हो, आज मेरा भी प्रश्न वरदराज भगवान् से निवेदन करके प्रातःकाल इस दास से कहियेगा। तब भगवत्-प्रिय कांचीपूर्ण स्वामी ने कहा कि कौनसा प्रश्न? फिर रामानुज स्वामी ने कहा। इस विषय में कतिपय श्लोक पाये जाते हैं—

उपायेषु चकः साधु रन्तिम स्मरणं तथा।
मोक्षः कदेति प्रष्टव्यः कर्माचार्यं समाश्रये।
चतुरर्थान् कर्तुकामो मनस्या लोचितं मया॥
विज्ञाप्य देवराजाय तेनोक्तं वचनं शुभम्।
मह्यं करुणया ब्रूहि कांचीपूर्ण कृपानिधे॥

१—मोक्ष-मार्ग के नाना उपाय हैं परन्तु कौनसा सुलभ है? और २—अन्तिम कर्त्तव्य कौनसा है? ३—प्रपन्न का मोक्ष कब होगा? और ४—मैं कौन से आचार्य का शिष्य बनूँ?५—पर तत्व कौनसा देवता है? तथा ६—सिद्धान्त कौनसा भगवत् सम्मत है? ऐसे छः प्रश्न करके अपने आश्रम पर गये। यद्यपि इस श्लोक में चार प्रश्न प्रतीत हो रहे हैं, तथापि उत्तर के श्लोक में छ उत्तर हैं। इस के बाद रात्रि के समय चांचीपूर्ण स्वामी सर्वान्तर्यामी सर्वज्ञ सर्वशक्ति भक्तवत्सल भगवान् वरदराज का पंखा करते थे। तब भगवान् ने स्वयं कहा—कि हे कांचीपूर्ण आज आपके मन में कुछ प्रश्न करने की चाहना सी मालूम हो रही है और मेरी भी श्रवण करने की इच्छा है। तब कांचीपूर्ण पूर्वोक्त रामानुज स्वामी के सन्देश सुनाये। फिर वरदप्रभु ने उत्तर दिया—

अहमेव परं तत्त्वं जगत्कारण कारणम्।
क्षेत्रज्ञेश्वरयोर्भेदः सिद्ध एव महामते॥
मोक्षोपायोन्यास एव जनानां मुक्तमिच्छताम्।
मद्भक्तानां जनानां च नान्तिमस्मृतिरिष्यते॥

देहावसाने भक्तानां ददामि परमं पदं
पूर्णाचार्यं महात्मानं स-ाश्रय गुणाश्रयम् ॥
इति रामानुज,र्याय मयोक्तं वदसत्वरम् !
कांचीपूर्णश्च तद्वाक्यं निशम्य हरिणोदितम् ।
रामानुजाय तत्सर्वं वरदोक्तं न्यवेदयत् ॥

समस्त जगत का कारण परतत्व नारायण मैं हूँ। और दूसरा उत्तर जीव तथा ईश्वर का भेद ही सिद्धान्त है। तीसरा उत्तर ोक्षो-पाय शरणागति है। चतुर्थ प्रश्नोत्तर अन्त काल में यदि मेरे भक्त मेरा स्मरण न भी कर सकें तो भी उनकी मुक्ति होती है। पंचम प्रश्नोत्तर देहावसाने में शरणागत भक्त को परम पद देता हूँ। षष्ठ प्रश्नोत्तर सर्व गुणशाली महात्मा महापूर्णाचार्य के समाश्रयण हो जाओ। यह षडर्थ रामानुजाचार्य के लिये कहो ऐसा 'वरदराज भगवान् ने कांची पूर्ण स्वामी से कहा। तब काचीपूर्ण स्वामी प्रातःकाल रामानुज स्वामी जी से कहे।

लक्ष्मणार्यस्तु तच्छ्रु त्वा कमलानन्दाच्छुभम् ।
चिन्तितस्यार्थ जातस्य मया तुल्य मिदं त्विति ॥

तत्पश्चात् श्रीस्वामी रामानुजाचार्य जी कांचीपूर्ण स्वामी के द्वारा वरद प्रभु की आज्ञा श्रवण करके श्री यामुनाचार्य जी के चरणाश्रित महापूर्णाचार्य के चरणाश्रित होने के लिये श्रीरंग नगर को पधारे। इसके बाद भगवदनुग्रह से ही महापूर्ण स्वामी भी श्रीरंग क्षेत्र से कांची आ रहे थे। तब यह दोनों महापुरुषों का समागम मधुरान्तक नामक ग्राम में हुआ। और महापूर्ण स्वामी का दर्शन करके श्रीरामानुज स्वामी ने साष्टांग प्रणाम किया और कहा कि हे स्वामिन् इस दास को अपना चरणाश्रित करें। तब महापूर्ण स्वामी कहे कि देवराज भगवान् की सन्निधि में आपकी शरणागति होनी चाहिये फिर रामानुजाचार्यजी बोले कि हे स्वामिन्! शरीर अनित्य है न मालूम पुनः क्या होगा। पहिले यामुनाचार्य स्वामी के दर्शन से भी वञ्चित हुआ। अतः शीघ्र भगवत समाश्रयण इस दास को करिये। इस विषय के श्लोक पाये जाते हैं।

पुराहं यामुनाचार्यं द्रष्टु कामस्त्वयासह ।
कांच्याः समागतो ह्यस्मि सप्राप परमं पदम् ॥
स्वपन्तं वापि भुञ्जानं गच्छन्तमपि वर्त्मनि ।
युवानमपि वालं वा स्ववशे कुरुते विधिः ॥
तस्मात्कार्यं शुभंधीमान् श्रेयस्कामी नरोत्तमः।
रामानुजस्य वचनं महापूर्णो निशम्य तत् ॥
इदं तथ्यं तदा मत्वा रामानुजमभाषत ।
चक्रांकनं करिष्यामि त्वरमाणस्य तेऽधुना ॥

इस प्रकार से रामानुज स्वामी के वचन श्रवण करके महापूर्ण स्वामी नें पञ्च संस्कार करने की आज्ञा दी। पुनः उसी मधुरान्तक ग्राम में श्रीरामचन्द्र भगवान् की सन्निधि में श्री वैष्णवत्वदीक्षा प्रदान की। क्योंकि भगवत सम्बन्ध विना ज्ञान वैराग्य विधवा स्त्री के अलङ्कार वत व्यर्थ है।

सन्निधौरामचन्द्रस्य कोदण्डशरधारिणः ।
तप्ताभ्यां शंखचक्राभ्यां विधिनाग्नौ कृपानिधिः ॥
लक्ष्मणार्यस्यभुजयोः सर्वलक्षणयुक्तयोः ।
कृत्वांकनं तदा तस्मै लक्ष्मणार्यायधीमते
आपन्नरक्षकं मंत्रं दास्य नामादिकं तथा ।
अर्चारूपं देवराजं प्रददौ शिष्य वत्सलः ॥

इस तरह से महापूर्ण स्वामी ने रामानुजाचार्य का पंच संस्कार किया। पुनः उस ग्राम से दोनों कांची आये। तब महापूर्ण स्वामी ने समस्त शास्त्रों का प्रदान किया और तदन्तर श्रीरंग नगर पधारे।

इस तरह से रामानुजाचार्य २० वर्ष पर्यन्त गृहस्थाश्रम में भी रहे। तदन्तर सन्यासाश्रम में प्रविष्ट हुये। सन्यासाश्रम में १०० शत वर्ष तक जीवित रहे इसीसे यतीन्द्र अथवा यतिराज यह आप का ही नाम है। जो चतुर्थाश्रम में शत चातुर्मास्य करता है वही यतिराज हो सकता है। इसलिये यह पद अन्याचार्यों पर संगत नहीं होता है। ऐसे १२० वर्ष तक आप इस भूलोक में रहे। तत्पश्चात् भक्तवत्सल

रंगनाथ की आज्ञा से श्रीयामुनाचार्य के पुत्रवररंगपूर्ण कांची आकर श्रीरामानुज स्वामी को श्रीरंगक्षेत्र में ले गये। तब श्रीरंगनाथ का दर्शन करके श्रीयामुन मुनि के मठ को शोभित किये ।

इसके बाद महापूर्ण स्वामी की आज्ञा से अष्टादश १८ बार जाकर गोष्ठीपूर्ण स्वामी के पास मन्त्रार्थ अध्ययन किया फिर गोष्ठीपूर्ण स्वामी की आज्ञा से मालाधर स्वामी की सन्निधि में सहस्र गीति का व्याख्यान अध्ययन किया। पुनः उनकी आज्ञा से वररंगपूर्ण स्वामी की सन्निधि में सकल वेदान्तादि गूढ़ार्थ रहस्यार्थ अध्यन किया। और शैलपूर्ण स्वामी के पास वालमीकि रामायण का अध्ययन किया इस प्रकार से रामानुज स्वामी के पंचाचार्य हैं। पंचाचार्य करने का भाव यह है,यदि पाँच पदार्थ एक गुरुके पास हो तो बहुत अच्छा है और वही पूर्ण आचार्य हो सकता है। यदि उस गुरु के पास यह पंचांग न हो तो दूसरे गुरु से अध्ययन तथा श्रवण करके अपनी वैष्णवता पूर्ण करनी चाहिये।

तदन्तर यतिराज ने विचार किया कि मैंने पहिले यामुनाचार्य स्वामी के तीन मनोरथ पूर्ण करने की प्रतिज्ञा की थी। अब उनकी पूर्ति अवश्य करनी चाहिये।

और श्रीभाष्य लोक रक्षा के वास्ते निर्माण करना चाहिये । परन्तु व्यास जी के शिष्य बौधायन मुनि कृत वृत्ति के सहारे वेदान्त का-व्याख्यान करना ठीक होगा। तब अपने शिष्य कुरेश को साथ लेकर शारदापीठ में ( काश्मीर ) आये और समस्त विद्वानों को शास्त्र विचार से पराजय करके और सरस्वती को प्रसन्न करके बौधायन वृत्ति लेकर श्रीरंगजी को आये।

पुनः द्रमिडभाष्य के तथा बौधायन वृत्ति के सिद्धित्रय के सहारे से श्री कुरेश स्वामी को लेखक बनाकर नाना वादियों के सिद्धान्तों का निराकरण करते हुये। विशिष्टाद्वैत तत्व प्रधान ब्रह्मसूत्रों का व्याख्यान रूप श्री भाष्य की रचना की।

अतः प्रारम्भ में लिखा है कि "भगवद्बोधायन कृतां विस्तृणां ब्रह्म सूत्र वृत्तिं पूर्वाचार्याः संचिक्षिपुः स्तन्मतानुसारेण सूत्राक्षराणि व्याख्यास्यन्ते"

अर्थात् जैसे बोधायन मुनि ने व्याख्यान किया उसी रीति से व्याख्या करूँगा जैसे श्री शंकराचार्य स्वतन्त्र मनमाने लिखे वैसा न करूँगा भाव यह है कि श्री शंकराचार्य जी ने अपनी बौद्धिक कल्पना से एक उपोद्घात भाष्य बनाया और उसकी समाप्ति में लिखते हैं हैं (कि यथाचायमर्थः सर्वेषां वेदान्तानां तथा वयमस्यां शारीरकमीमासायां प्रदर्शयिष्यामः) उपोद्घात भाष्य में मंगलाचरण न होने से शाबर भाष्य वत कुभाष्य कि आशंका भी है।

इससे स्पष्ट है कि श्रीशंकराचार्य ने ब्रह्मसूत्रों से अद्वैत का निश्चय न करके अपनी कल्पना से अद्वैत का निश्चय किया। अतः अद्वैत मत ब्रह्म सूत्र तथा श्रुतिमूल नहीं है - अस्तु ?। इस श्रीभाष्य तथा सूत्रों में संक्षेप से तो प्रथम अर्थ पंचक है। प्रथमाध्याय में प्राप्य ईश्वर स्वरूप का निरूपण है। और दूसरे अध्याय के प्रथम पाद से द्वितीय पाद तक विरोधी स्वरूप का निरूपण है। तथा तृतीय चतुर्थ पाद में सपरिकर प्रापक जीव स्वरूप का निरूपण है। तृतीयाध्याय में संसार से वैराग्यपूर्वक सपरिकर मोक्षोपाय का निरूपण है। और चतुर्थाध्यायमें सपरिकर-फल का निरूपण है, यही अर्थ पंचक कहाता है।

इस ग्रन्थ में चार अध्याय के १६ पाद हैं, प्रथम के प्रथम पाद में जीवादिक के साक्षात् लिंग प्रतीत नहीं होते हैं और परमात्मा के साक्षात् प्रतीत होते हैं। अतः जीव का उपास्यत्व निषेध कर त्रिविध उपासना ईश्वर की बताई गई।

प्रथमाध्याय के द्वितीय पाद में दोनों के बराबर प्रतीत होते हैं जीवादि का उपास्यत्व निषेध पूर्वक ईश्वर ही उपास्य है ॥ और जगत कर्ता है।

प्रथमाध्याय के तृतीय पाद में स्पष्ट जीवादिक के लिंग प्रतीत होते हैं और सामान्यतः ईश्वर के हैं। जड़ जीवादि का निरा करण

करके ईश्वर ही कारण और उपास्य है ॥ देवताओं का भी ब्रह्मोपासना में अधिकार है।

प्रथमाध्याय के चतुर्थ पाद में साक्षात् जीवादिक के लिंग प्रतीत होते हैं जीवादि की आशंका निराकरण करके ब्रह्म कारण स्थापन किया गया है अर्थात् समस्त शास्त्रों का यथार्थ संगति परमात्मा में ही होती है अतः इस अध्याय का नाम समन्वयाध्याय है ॥

द्वितीयाध्याय के प्रथम पाद में सांख्यादिक स्मृतियों से वेदान्त दर्शन की बाध शंका का निराकरण किया गया है। सूक्ष्म चित अचित के सहित एक ईश्वर के विज्ञान से सम्पूर्ण पदार्थों का विज्ञान होता है। अतः ब्रह्मज्ञान अवश्य करना चाहिये। यही परम पुरुपार्थ है ॥

द्वितीयाध्याय के द्वितीय पाद में प्रतिपक्षियों के कुतर्कों का खण्डन करते हुये अनुकूल तर्कों से वेदान्त वेद्यब्रह्म कारणवाद स्थापन किया गया है।

द्वितीयाध्याय के तृतीय पाद में आकाशादि पञ्चतत्वों को कार्यत्व निरूपण करके जीवात्मा के धर्मरूप ज्ञान का संकोच विकास निरूपण करते हुये जीवस्वरूप को नित्यत्व स्थापन किया गया है। और जाव अणु परिमाण है ज्ञाता है और मुक्तिमें ज्ञान विभु हो जाता है। स्वरूप अणु ही रहता है। सौभरि ऋषि के तुल्य अपनी शक्ति से नाना शरीरों में सुखानुभव करता है ॥

द्वितीयाध्याय के चतुर्थ पाद में जीव के उपकरण इन्द्रिय प्रणादि को कार्यत्व स्थापन किया गया है। इन्द्रियों का अधिष्ठाता भी परमात्मा है। अतः परमात्मा की कृपा से इन्द्रियों का विजय हो सकता है।

तृतीयाध्याय के प्रथम पाद में धूम मार्ग से स्वर्गादि लोकों में गये कर्मनिष्ठ जीवों की पंचाहुति के द्वारा गर्भ प्रवेश होकर पुनः जन्ममरण का प्रकार पंचाग्नि विद्या का विचार किया गया है।

तृतीयाध्याय के द्वितीय पाद में स्वप्न सुपुप्ति मरण मूर्च्छादि दुःखाकर तत्वमसि में त्वं शब्दवाच्य जीव की दशा का विचार करते

हुये तत् शब्द वाच्य श्रीमन्नारायण परब्रह्म पुरुषोत्तम को सदा समस्त सांसारिक कामादि हेय दोषों से रहित और समस्त कल्याण दिव्यगुणों का आकार है इस प्रकार से जीव और ईश्वर का तथा प्रकृति का स्वरूप से और तत्त्व से स्वभाव से सर्वदा सत्यभेद समर्थन करके—और जीव तथा प्रकृति के अन्तर्यामी रूप से सर्व व्यापकत्व शक्ति से इन दो तत्वों से विशिष्ट एक परमात्मा साकार-सगुण है और सूक्ष्म चिद्-अचिद्-विशिष्ट-ब्रह्मकारण है—इस प्रकार से ईश्वर को कारण मानने पर विकारादि दोष अचिद् नामक प्रकृति में रह जाते हैं। अज्ञत्वादि दोष चित् नामक जीव में रह जाते हैं। परमात्मा सदा शुद्ध सर्वज्ञादि गुणाकर ही है इसमें दृष्टान्त है कि जैसे जीवात्मा शरीरविशिष्ट रहता हुआ भी शरीर के बाल्यत्व, युवत्व, स्थविरत्व षड् भावविकार जीवस्वरूप को स्पर्श नहीं करते हैं और जीव के ज्ञानादि चैतन्यपन भी शरीर में नहीं आता है—और लिंग शरीर हो या स्थूल शरीर हो सदा शरीर विशिष्ट रहता है—इसी प्रकार से जीव प्रकृति तथा ईश्वर इनके स्वाभाविक धर्मों का परस्पर सांकर्य नहीं होता है। जैसे चित्रपट में नाना नीलपीत वर्ण भिन्न भिन्न तन्तु में रहते हैं और एक चित्रपट यह भी व्यवहार होता है; इस सूक्ष्म विचार से सम्पूर्ण पदार्थों का स्वरूप-स्वभाव का सर्वथा भेद होता हुआ भी विशिष्टाकार से अभेद है; इस प्रकार से विशिष्टा द्वैतसिद्धान्त ही लोक और वेदों में प्रसिद्ध है—परन्तु स्थूल बुद्धि वालों को अद्वैत मालूम हो रहा है। और सम्पूर्ण फलप्रद ईश्वर है।

तृतीयाध्याय के तृतीय पाद में भगवत्प्राप्ति के साधन अनेक उपासना हैं जैसे सद्विद्या, दहरविद्या, शांडिल्यविद्या, भूमविद्या, प्रजापति विद्या, पंचाग्निविद्या, उपकोशलविद्या, शम्बरविद्या, अक्षिविद्या, वैश्वानर-विद्या इत्यादि बहुतसी उपासनायें हैं इस विषय में यह कथन है कि उपासक का सम्पूर्ण विद्याओं की उपासना से मोक्ष होगा कि एक से पूर्वपक्षी का कहना है सब विद्याओं की उपासना से मोक्ष होगा यदि एक से होगा तो अन्य उपासना व्यर्थ हैं। परन्तु वेदव्यास जी का

मत है कि सम्पूर्ण उपासनाओं का प्रथम ज्ञान करके जिससे फिर उपासक की रुचि हो उसी एक उपासना से मोक्ष हो जाता है।

तृतीयाध्याय के चतुर्थ पाद में वर्णाश्रमानुकूल कर्मानुष्ठान करते हुये श्रीमन्नारायण की उपासना से ही मोक्षरूप फल होता है। इससे साबित है कि कर्म अंग है और उपासना ( भक्तिरूपापन्न ज्ञान ) अंगी है यह वेदव्यास का मत है और जैमिनि का मत है कि उपासना अंग है कर्म अंगी है कर्म से ही फल होता है। और वेदों कर्म का ही कथन है।

वेदव्यास का सिद्धान्त है कि यद्यपि कर्मानुष्ठान फलोंकासाधन है परन्तु कर्म स्वयं अचेतन है वह अपने से फल कैसे देगा, उन शास्त्रोक्त कर्मानुष्ठान से प्रसन्न होकर ईश्वर फल देता है। अनेक उपासनाओं का फलैक्य होने से इस अध्याय का नाम उपसंहाराध्याय है। अनेक शाखाओं में निर्गुण सगुण वाक्य विरोध शमन को उपसंहार करते हैं॥

चतुर्थाध्याय के प्रथम पाद में—परमात्मा की उपासना के आरम्भ से ही पूर्व पापों का विनाश होता है। उत्तर पापों का संसर्ग नहीं होता है। और बुद्धिपूर्वक पाप करता नहीं है। प्रारब्ध का भोगने से विनाश हो जाता है। इसी तरह से पुण्य को भी समझना चाहिये किसी शाखा में ऐसा भी है कि जो श्रीमन्नारायण के उपासकों से वैर करता है उसको परमात्मा अपने भक्त का पाप देते हैं। और जो सहायक होता है उसको पुण्य देते हैं और शिष्य तथा पुत्रों को दाय गृह सम्पत्ति देते हैं—जो पुरुप विचार के साथ बुद्धि पूर्वक पाप करने में प्रवृत होता है और दूसरे का अनर्थ करता है। उसको कर्मों का भोग करना पड़ेगा उसको ईश्वर भोगाये विना माफी नहीं देते हैं।

चतुर्थाध्याय के द्वितीय पाद में शरीर से जीव की जब उत्क्रांति होती है उस समय सबसे पहिले वाणी का लय मन में होता है—इसके बाद सम्पूर्ण इन्द्रियों के सहित मन का लय प्राण में होता है प्राणवायु

के सहित जीव का संसर्ग परमात्मा में होता है—इस प्रकार से बुभुक्षु और मुमुक्षु की देह से उत्क्रमण समान ही है परन्तु जिसका मोक्ष होना हो उसकी भगवदनुग्रह से सुषुम्ना नाड़ी के द्वारा गमन होता है।

४ अ० तृतीय पाद में सुषुम्ना के द्वारा ब्रह्म रन्ध्र से बाहर आकर उसको सूर्य की किरणें दिन के पास ले जाती हैं और दिवस का स्वामी शुक्ल पक्ष की सन्निधि में पहुँचाता है और शुक्ल पक्ष का अधिष्ठाता उत्तरायण की सन्निधि में ले जाता है। उत्तरायण का स्वामी वर्ष की सन्निधि में पहुँचाता है। और वर्ष का अधिष्ठाता देवलोक में ले जाता है देवलोक का अधिष्ठाता आदित्य लोक में पहुँचाता है। आदित्य लोक से चन्द्रलोक और चन्द्र लोक से विद्युत लोक और विद्युत लोक से वरुण लोक वरुण लोक से इन्द्र लोक और इन्द्र लोक से चतुर्मुख ब्रह्मलोक वहाँ पर ब्रह्माजी से सन्मानित होकर पंचतत्वों का भेदन करके विरजा नदी में स्नान करके लिंग शरीर का परित्याग होकर अमानव पुरुष के हस्त स्पर्श के बाद पार्षद देह की प्राप्ति होकर ब्रह्मालंकार से अलंकृत होता हुआ अनेक नित्य मुक्तों के साथ श्री मणि मण्डप में जाकर श्रीभू नीलादेवियों के सहित श्रीमन्नारायण को साष्टांग करके और भगवान् से सन्मानित तथा भगवत स्पर्श से आनन्दित होता हुआ सायुज्यादि मोक्ष का अनुभव करता हुआ नित्य कैङ्कर्य करता हुआ पुनरावृत्ति रहित सर्व काल श्रीवैकुण्ठ लोक में वास करता है यही ब्रह्म प्राप्ति का फल है।

चतुर्थाध्याय के चतुर्थ पाद में प्रकृति सम्बन्ध से मुक्त हुये जीव का नाम मुक्त और आत्मा इत्यादि शब्दों से प्रसिद्ध रहता है। जब शरीर से रहता है उस समय जाग्रत अवस्था के समान सुखानुभव करता है और जब बिना शरीर का रहता है तब सुषुप्ति अवस्था के समान सुखानुभव करता है। संकल्प से सम्पूर्ण पदार्थ प्राप्त होते हैं।

सशरीर अथवा अशरीर रहना मुक्त पुरुष की इच्छा के आधीन है। यह विषय छान्दोग्योपनिषद् के ८ अ० प्रसिद्ध है। और जगतकी

उत्पत्ति रक्षा प्रलय और लक्ष्मी तथा कौस्तुभ मणि को छोड़कर परमात्मा के साथ समस्त भोग तथा लीलाओं की समानता है। मोक्षरूप फल का विचार होने से इस अध्याय का नाम फलाध्याय है। यह संक्षेप से समस्त ग्रन्थ का सारांश बताया गया है। अथातो ब्रह्म जिज्ञासा से लेकर अनावृत्तिश्शब्दात् २ यहाँ तक इस ग्रन्थका नाम ब्रह्म मीमांसा है और इसी का नाम शारीरकमीमांसा भी है। और इसी का नाम उत्तर मीमांसा तथा वेदान्त दर्शन भी है।

इस प्रसिद्ध देह का नाम शरीर है और इस शरीर का सम्बन्धी जोव का नाम शारीर है और शारीर नामक जीव को आनन्द देने वाला ब्रह्म का नाम शारीरक है उसका जो मीमांमा माने विचार उसका नाम शारीरकमीमांसा है अथवा शरीर इस पद का काक्षीन्याय से जीव तथा प्रकृति दोनों का ग्रहण करने से शरीर सम्बन्धी शारीर परमात्मा हुआ उसको प्रतिपादन करने वाला शास्त्र का नाम शारीरक हुआ। इस शारीरक पद से प्रकृति जीव शरीर वाला ब्रह्म इन तीन तत्वों का प्रतिपादन हुआ जीव तथा प्रकृति के सहित एक ब्रह्म का कथन होने से इस शास्त्र में विशिष्टाद्वैत का ही प्रतिपादन है। अतः अन्य मतों में यह शब्द सार्थक नहीं होता है। इस विशिष्टाद्वैत मत ने किसी का भी खण्डन नहीं किया है किन्तु सबका संशोधन किया है। विशिष्ट पदार्थ के अन्दर अद्वैत तथा द्वैत द्वैताद्वैत तथा शुद्धाद्वैत समस्त सिद्धान्तों का समावेश हो जाता है। जीव का अणु परिमाण है और ईश्वर विभु है। जो विभु होता है वह समस्त पदार्थों में व्यापक रहेगा। तो अन्तर्यामी रूप से ईश्वर जीव के भीतर है और व्यापकत्व होने से बाहर भी है सदा जीव के साथ अपृथक सिद्ध सम्बन्ध से रहता है। अद्वैत मत भी इस मत में समावेश हो जाता है इस प्रकार का अद्वैत शास्त्र संमत तथा ऋषि मुनियों का सम्मत है। मायावादी का अद्वैत शास्त्र विरुद्ध है।

द्वैत सिद्धान्त में जीव को अणु परिमाण तथा ईश्वर को विभु परिमाण होने से और जीव ईश का स्वरूप स्वभाव तथा तत्व से भेद

होने से द्वैत सिद्धान्त का समावेश भी विशिष्टाद्वैत में हो जाता है। और जो ईश्वर को जीव के भीतर न मान करके जीव के समीप रहकर शासन करता है और जिसने अल्प साधनानुष्ठान किया उस उपासक को मुक्ति में अल्प सुख होता है और जिसने अधिक किया उस उपासक को अधिकसुखानुभव होता है ऐसी विषमता इनको मुक्ति में भी नहीं छोड़ती है इत्यादि वेद विरुद्ध विषय अनादरणीय है।

अब भेदाभेद सिद्धान्त में भेदांश का समावेश भेद वाद में हो जायगा अभेदांश का समावेश अद्वैतवाद में हो जायगा। और अवशिष्टांश का तेज तिमिर न्याय से प्रत्यक्ष ही विरोध है। पृथक् खण्डन या मण्डन की आवश्यकता नहीं है।

अब शुद्धाद्वैत सिद्धान्त में तीन अंश हैं सदंश और चिदंश तथा आनन्दांश। सदंश से प्रकृति का ग्रहण चिदंश से जीव का ग्रहण और आनन्दांश से ब्रह्म का ग्रहण। इस प्रकार से तत्वत्रय का प्रतिपादन होने से इस मत का समावेश भी विशिष्टाद्वैत सिद्धान्त में हो जाता है।

यदि यह तीनों अंश ब्रह्म स्वयं है तो विकारादि दोष ब्रह्म में आ जायेंगे तो शुद्धाद्वैत से अशुद्धाद्वैत हो जायगा। फिर जैसे अद्वैत मत में अविद्या अज्ञानादि से आच्छादित अशुद्ध ब्रह्म का समर्थन हुआ वैसी ही शुद्धाद्वैत की दशा हुई।

अब जो सिद्धान्त संक्षेप से लिखे गये और जो नहीं लिखे गये अचिन्त्याद्वैत तथा शिवविशिष्टाद्वैत इत्यादि जो कुछ भी हैं उन सबका अनुकूलांश का समावेश विशिष्टा द्वैत में हो जायगा–प्रतिकूलांश वेद विरुद्ध युक्ति विरुद्ध होने से सर्वथा अनादरणीय है।

और समस्त वेद, पुराण इतिहासों में तत्वत्रय जीव ईश्वर तथा प्रकृति का प्रतिपादन होने से विशिष्टाद्वैत सिद्धान्त परिपूर्ण है और यह सिद्धान्त चतुर्दश भुवनों में व्याप्त है। और आधुनिक आर्य समाज ने भी अद्वैतादिक समस्त मतों का निराकरण करके इस तत्वत्रय वादि

विशिष्टाद्वैत सिद्धान्त को किसी प्रकार से नहीं हटा सका और तत्वत्रय प्रतिपादक विशिष्टाद्वैत ही मानना पड़ा। अब जो लोग यह कहते हैं कि भारत में नाना मत हैं उनमें इसी से कलह होता है। परन्तु मालूम होता है कि उन महानुभावों ने विशिष्टाद्वैत सिद्धान्त नहीं जाना है। इस भारत में एक विशिष्टाद्वैत के भीतर सब मतों का समावेश है। जैसे एक चक्रवर्ती सम्राट के राज्य के भीतर समस्त छोटे २ राजाओं का समावेश है और वह एक राज्य कहा जाता है। तैसे सतस्त छोटे २ मतों का व्यापक विशिष्टाद्वैत के भीतर समावेश है इसी तरह से सम्पूर्ण भारत में एक ही मत है और इस भारत में जो श्रेष्ठ ज्ञान वाले पुरुप हैं। उनमें कोई तरह का कलह भी नहीं है। और जहाँ कलह है भी वे अपने भोजन वस्त्र की चिन्ता से परस्पर में द्वेप किया करते हैं।

इस विशिष्टाद्वैत सिद्धान्त की व्यापकता में विलक्षण श्लोक अधिकार संग्रह में पाया जाता है ॥

यद्येतं यत्ति सार्वभौमकथितं विद्याद्विधातमः
प्रत्पूपं प्रतितन्त्रमन्तिमयुगे कश्चिद्विपश्चित्तमः ।
तत्रैकत्रझडित्युपैति विलयं तत्तन्मत स्थापना
हे वाक् प्रथमान है तुक कथा कलोल कोलाहलः ॥

एवं यह सिद्धान्त युगान्तर में प्रचलित था परन्तु द्वापर में पराशर मुनि ने विष्णु पुराण से रक्षा की उसके बाद वेदव्यास मुनि ने महाभारत के द्वारा रक्षा की। फिर परांकुश स्वामी ने सहस्र गति के द्वारा रक्षा की। पुन. नाथ मुनि स्वामी ने न्याय तत्व नाम के ग्रन्थ से रक्षा की। उसके बाद यामुनाचार्य जी ने सिद्धित्रय आगम प्रामाण्य ग्रन्थों से सुरक्षित किया। उसके बाद श्रीरामानुजाचार्य जी ने श्रीभाष्य वेदान्त दीप इत्यादि ग्रन्थों से सुरक्षित किया। और चारों धामों की यात्रा की तथा चार दिशाओं को दिग्विजय किये। यह विषय प्रपन्नामृत में प्रसिद्ध है। इस प्रकार यामुन मुनि का प्रथम श्रीभाष्यादि रचने का मनोरथ पूर्ण किये।

श्रीभाष्य मित्थं कृपया लोकानुग्रह कारणात् ।
प्रथमं यामुनार्य स्य दुःखं महदपोहयत् ॥

श्रीरामानुज स्वामी के चरणाश्रित श्रीकुरेश सर्व शास्त्र विशारद थे वे उञ्छवृत्ति से रहते थे। किसी समय अधिक वृष्टि होने से उच्छवृत्ति नहीं कर सके फिर स्नानादि करके हरि का आराधन किया और फल तथा ठाकुरजी का चरणोदक लेकर गृह में बैठ रहे। पुनः रात्रि में भगवान् के भोग का समय हुआ और काहली का शब्द श्रवण करके कुरेश स्वामी की पत्नी ने रङ्गनाथ से प्रार्थना की, आपका भक्त तो क्षुधा से पीड़ित है और आप भोजन कर रहे हो। तब सर्वज्ञ भगवान् ने अपने उत्तम नाम के अधिकारी को स्वप्न में आज्ञा की कुरेश को हमारा प्रसाद ले जाओ फिर अर्चक लोग प्रसाद को बड़े संमान से कुरेश स्वामी के आश्रम पर ले गये। श्रीकुरेश साष्टांग प्रणाम कर प्रसाद लेकर अपनी भार्या से कहा कि आपने भगवान् से क्या प्रसाद की प्रार्थना की है वह बोली हाँ तब कुरेश स्वामी कहे कि आप ही प्रसाद पालो तब अपने पति की आज्ञा से पतिव्रता ने प्रसाद पाया। उसी प्रसाद से दशवें मास में दो पुत्र लवकुश के तुल्य उत्पन्न हुये। एकदा शौचादिक निवृति के बाद रामानुज स्वामी ने गोविन्दाचार्य को कुरेश स्वामी के पुत्रों के लाने को भेजा। फिर श्री कुरेश और गोविन्दाचार्य उन दोनों पुत्रों को रामानुज स्वामी के पास लाये।

इन दोनों पुत्रों को देखकर रामानुज स्वामी बड़े प्रसन्न हुये और गोविन्दाचार्य के द्वारा पञ्च संस्कार करवाया। बड़े लड़के का नाम पराशर और छोटे का नाम व्यास रखा। यह दोनों बड़े भक्त हुये। इस प्रकार यामुनाचार्य जी का जो पराशर और व्यास के नाम से सम्प्रदाय में किसी का नाम होना चाहिये वह दूसरा मनोरथ भी रामानुज स्वामी ने पूर्ण किया।

श्री पराशर नाम्ना च तयोर्तग्रस्य बालयोः ।
श्री पराशर भट्टार्य इति नामा करोत तदा ॥

वेदव्यासाऽभिधानेनं कृत्वा नामापरस्यच ।
द्वितीयं यामुनार्यस्यतद्दुखं प्रममार्ज सः ।

तृतीय मनोरथ यामुन मुनि का यह था कि—

श्रीरामानुज वैष्णवत्व दीक्षा लेकर शरणागति धर्म का प्रचार करते हुये द्रविड़ वेद का विस्तार करेगा। ऐसा यामुन मुनि का मनोरथ था सो सब रामानुज स्वामी ने करके दिखाया और फिर रामानुज स्वामी का शिष्य गोविन्द भट्टार्य था उनके पुत्र का नाम श्री परांकुशपूर्णार्य रखा इस प्रकार से रामानुज स्वामी ने तीनों मनोरथ पूर्ण किये।

श्री परांकुश पूर्णाय इति नाम विधाय च ।
तृतीयं यामुनार्यस्यतद्दुःखमुद वासयन् ॥

श्री यामुनार्यस्य जगद्धितार्थं मयूरयत्त्रीणि मनोरथानि ।
अवाप्त कामः सजगाम हर्षं रंगेशतो लक्ष्मणदेशि केन्द्रः॥

यद्यपि रामानुज स्वामी का अनन्त चरित्र है उनको विस्तार भय से न लिखकर परम पद जाने का अल्प चरित्र लिखता हूँ।

जब श्रीरामानुज स्वामी की १२० वर्ष की अवस्था हुई तब विचार किया कि मनुष्य की शत वर्ष की आयु होती है और मेरे विंशति वर्ष अधिक हो गये हैं। अब भगवान् से आज्ञा लेकर परम पद जाना चाहिये। ऐसा विचार करके रंगनाथ का दर्शन करने को गये तब श्रीरंगनाथ भगवान् कहे कि—

आज आपने क्या विचार किया। तब रामानुजाचार्य बोले— सौ वर्ष मनुष्य की आयु का निर्णय आपने किया है अब काल का अति क्रमण हो गया है तब रंगनाथ कहे कि काल का कर्ता तो मैं हूँ अभी कुछ दिनों तक इस भूमि में रहो फिर रामानुज स्वामी बोले कि शीघ्र मोक्ष प्रदान करिये मैं नहीं रहना चाहता हूँ। तब भगवान् प्रसन्न होकर कहे कि आपकी जो चाहना हो, बरदान माँग लो।

तब रामानुज स्वामी ने कहा कि जो परमपद आपने मुझे दिया,

वही परम पद मेरे सम्बन्ध सम्बन्धी शिष्यों को देना। इस वचन को श्रवण करके भगवान् ने कहा—"ओ३म् तथास्तु।"

दास्यामि कांक्षितंवत्सवरं वरय सुव्रत।
एवं ब्रुवति रङ्गेशे सन्तुष्टो यत्तिराट् ततः॥
लोको यः प्राप्यते स्वामिन् भवतः कृपयामया।
अस्मत्सम्बन्ध सम्बन्धि चरमावधयश्रये॥
सम्यग्गच्छन्तु तं लोकं जनास्ते तव शासनात्।
वाढ मित्यभिधायाशु यतीन्द्राय महात्मने॥

इस प्रकार प्रार्थना करके यतिराज मठ में आये। यह समाचार सब श्री वैष्णवों ने सुना और रामानुज स्वामी की सन्निधि में आकर कहा—आपके परम-पद जाने से संसार में अधर्म बढ़ेगा, तब श्रीवैष्णव किस प्रकार से कालक्षेप करेंगे! तब रामानुज स्वामी ने ७२ वाक्यों का उपदेश दिया और यह सकल शास्त्रों का सारांश है। अत्यन्त रहस्यार्थ होने से और विस्तार-भय से इन वाक्यों का अर्थ यहाँ नहीं लिखता हूँ।

इस प्रकार ७२ बहत्तर वाक्यों का अर्थ श्रवण करके बड़े-बड़े ज्ञानाधिक महात्मा कहे कि—भावी कलिकाल में होनेवाले श्रीवैष्णवों से इस गूढार्थ का पालन होना बड़ा कठिन है। कृपा करके सरल उपाय बताइये। तब रामानुज स्वामीजी महाराज ने पुनः ६ वाक्यों का उपदेश किया—

१—उपाय बुद्धया कर्माणि मा कुरुध्वं महात्मकाः।
कर्मणामेव कैङ्कर्ये प्राप्ये भगवतो मतिः॥
तदीयं नाम कैङ्कर्यं श्रुत्वा श्रीभाष्य मादरात्।
प्रवर्त्तयध्वं तल्लोके तत्र शक्तिर्नचेद्यदि॥
२—परांकुशादिमुनिभिर्दशभि र्देशिकोत्तमैः।
कृतंप्रबन्धमभ्यस्य शिष्येभ्यो वदता निशम्॥
३—तत्रापि भवतां शक्तिर्नस्याद्यदि हि वैष्णवाः।
दिव्यदेशेषु कैङ्कर्यं विष्णवे कुरुतानिशम्॥

४—तत्रापि भवतां बुद्धिर्यदि सम्यङ्न्न जायते।
कूटीर मपि कृत्वापि मठे मे यादवाचले।
मुक्ताहं कारिणः सर्वे वासं कुरुत वैष्णवाः।
५—नाप्येतद्भवतांवत्सरोचते यदि सुन्दरम्।
द्वयार्थस्यानुसन्धानं यावज्जीव मतंद्रिताः॥
कुर्वन्तः सम्यगेवार्या निर्भरा वसतादरात्।
६—यदि नोत्पद्यते बुद्धिर्भवतां तत्र सत्तमाः।
श्रूयतामवधानेन प्रवक्ष्ये चरमं हितम्॥
ज्ञान भक्त्यादि युक्तस्य वैष्णवस्य महात्मनः।
मुक्ताहं कारिणस्तस्य निदेशे वसतानिशम्॥
अयं हि चरमोपायो नान्योपायस्ततः परम्
अस्मिन्नर्थे महाश्लोकः श्रूयते लोकविश्रुतः॥
श्रीभाष्यं द्रविडागमं प्रवचनं श्रीशास्थलेष्वन्वहं।
कैङ्कर्यं यदुशैल नित्य वसतिः सार्थोद्वयोच्चारणम्॥
यद्वा भागवताभिमान वसतिः श्रेयः सतामित्यलं।
शिष्यान्प्राह यतीश्वरः परमगाद्विष्णोः पदं शाश्वतम्॥

१-कर्मानुष्ठान को भगवत कैङ्कर्य समझ कर करना चाहिये, और और भगवन्मंत्र का जप करना और फलेच्छा नहीं रखनी चाहिये। श्रीभाष्य को आदर से श्रवण-मनन करना और श्री भाष्य का लोक में प्रचार करने से ईश्वर कैङ्कर्य हो जाता है।

२—यदि इस में असमर्थ हो, तो पूर्वाचार्यों की गाथाओं का (द्रविड वेद) रात-दिन पठन-पाठन करना चाहिये।

३—यदि यह न हो तो दिव्य-देशों में भगवत-कैङ्कर्य करना चाहिये और भगवन्मूर्तियों की प्रतिष्ठा करनी चाहिये।

४—यदि यह भी न हो तो अर्थ के सहित निरन्तर द्वय मन्त्र का अनुसन्धान करना चाहिये। द्वयेनसततं स्फुरिताधरमित्यादि।

५—यदि इस में शक्ति न हो तो दिव्य देशों में कुटी बना कर भी निरन्तर वास करना चाहिये, यदि इसमें शक्ति न हो तो।

सबसे सुलभ उपाय यह है कि ज्ञान, भक्ति वैराग्य युक्त शरणागति धर्म के जानने वाला अहंकार, ममकार से मुक्त महात्मा के आश्रय सदा वास करना, इस प्रकार से समस्त श्रीवैष्णवों को नाना तरह के आचरण तथा उपदेश करते हुए ६० वर्ष तक अखण्ड श्रीरङ्गनगर में वास किये और ६० वर्ष के अन्दर श्रीभूतपुरी कांची मैल कोटा तथा चारों धामों की यात्रा में व्यतीत करके और सेतु से लेकर हिमालय तक तथा पूर्व समुद्र से लेकर पश्चिम समुद्र तक ऐसा कौन मनुष्य था ? कि जो स्वामी रामानुज का सम्बन्धी न हुआ हो और चार लक्ष बत्तीस हजार वर्ष की कलियुग की सीमा तक श्रीभष्य, तथा वेदार्थ संग्रह इत्यादि नाना ग्रन्थों को तथा नाना दिव्य देशों को स्थापन करके परमधाम को शोभित किये।

श्रीरङ्गवासेन यतीश्वरस्यपष्टिः समानामगमत् सुखेन।
पष्टिस्तथान्या निगमाद्रि कांची श्रीभूतपूर्यादिषु वासतःकौ॥
आसेतु सीताचलमध्यभूमावापश्चिमप्रागुजलराशि मध्ये।
अशिष्यभूतोयति पुंगवस्य कश्चिज्जनः कापिन लक्ष्यते हि॥

सम्यङ्निवृत्ताखिल विष्णुमाया,
तमो यतीन्द्राश्रयणाब्ज बन्धुः।
सम्प्राप्त तत्वार्थ निधिर्हि मोक्षं,
सुखं प्रपेदेऽखिलजन्तु संघः॥

और श्रीरामानुजाचार्य के अङ्गों में समस्ताचार्य वास करते हैं।

मस्तकं श्रीशठरातिं नाथाख्यं मुखमण्डलम्।
नेत्रयुग्मं सरोजाक्षं कपोलं राघवं तथा॥१॥

वक्षस्थलं यामुनार्यं कण्ठं श्रीपूर्णं देशिकम्।
बाहु द्वयं गोष्ठीपूर्णं शैलपूर्णंस्तनद्वयम् २॥

कुक्षिंतु वर रंगार्यं पृष्ठं मालाधरं तथा ।
कटिकांची मुनिं विद्याद्गोविन्दार्यं नितम्बकम् ॥ ३ ॥
भट्टवेदान्तिनौ जंघे-उरु युग्मन्तु नम्बुलम् ।
कृष्णं जानुयुगञ्चैव लोकं श्रीपाद पंकजम् ॥ ४ ॥
रेखां श्रीशैलनाथाख्यं पादुकां वरयोगिनम् ।
पुण्ड्रं सेनापतिं प्रोक्तं सूत्रं कूरपतिं तथा ॥ ५ ॥
भागनेयं त्रिदण्डञ्च कापायश्चान्ध्रपूर्णकम् ।
मालाञ्चकुरुकेशार्यं छायां श्रीचापकिङ्करम् ॥ ६ ॥
एवं रामानुजार्यस्यावयवानखिलान् गुरून् ।
अवयविनं महात्मानं रामानुजं मुनिं भजे ॥ ७ ॥
गुरु मूर्त्यात्म योगीन्द्रं योध्यायेत्प्रत्यहं नरः ।
सर्वान्कामान वाप्नोति लभेचान्ते परमंपदम् ॥ ८ ॥

## परिशिष्ट भाग

तत्पश्चात् श्रीरामानुजाचार्य के स्थापित किये हुये ७४ पीठस्थ आचार्य पुरुषों ने इस ग्रन्थ तथा मतका अधिक प्रचार किया। तदनन्तर श्रीलोकाचार्य स्वामी ने अनेक रहस्यार्थ ग्रन्थों से पुष्ट किया। तत्समकाल में श्रीवेदान्ताचार्यजी ने १६४ ग्रन्थों के द्वारा इस विशिष्टाद्वैत प्रतिपादक श्रीभाष्य की सुचारु रूप से रक्षा की।

श्रीवेदान्ताचार्य के समकाल में यवनों का सामराज्य था वे लोग धार्मिक स्थानों पर आक्रमण करते हुये श्री रंगनगर जा पहुँचे वहाँ उत्तम उत्तम रत्न आदि वस्तु लेकर भी पुनः कौतुभमणि मांगने लगे तो श्रीवैष्णवों ने विचार किया कि अपने जीते २ ही दे देना स्वरूपविरुद्ध और भगवदपचार है तब श्रीलोकाचार्य भगवान रंगनाथ की उत्सवमूर्ति लेकर पांड्य देश (वन) को चले गये तदन्तर यह समाचार यवनों ने सुना और क्रुधित होकर सब वैष्णवों को मार डाले पुनः पुस्तकालय में जाकर पुस्तकों का नाश करने लगे ( अग्नि भी प्रज्वलित करने लगे, यह विषय यतीन्द्र प्रवणप्रभाव तथा गुरुपरम्परा प्रभाव में पाया

जाता है ) तब श्रीवेदान्ताचार्यजी उस यवनी सेना के देखते हुये भी पुस्तकालय में जा पहुँचे उसी समय सुदर्शन भट्टाचार्यजी ने श्रीभाष्य तथा अपना पुत्र वेदान्ताचार्य को दिये। पुनः इन दोनों रत्नों को लेकर मरे हुये वैष्णों को अपने ऊपर डाल कर सात दिन तक छिपे रहे फिर भी यवनों ने बड़ी तलाशी की परन्तु भगवदनुग्रह से रक्षित रहे तत्पश्चात् यादवाद्रि चले गये। इसमें प्रमाणिक श्लोक मिलता है—

श्रीभाष्यं वेंकटेशश्च सुदर्शनसुतद्वयम् ।
समादायाञ्जसाधीमान् यादवाद्रिं तदाययौ
लोकाचार्य सहायेन रंगेशः पांड्यमण्डलम् ।
प्रतस्थे सहसाऽरण्य वर्त्मना दुर्गमनेनच ॥

इस प्रकार १४ वर्ष में लौट कर पुनः श्रीरंगनाथ रंगनगर में विराजमान हुये। और वेदान्ताचार्य भी विराजमान हुये तदन्तर हयग्रीव भगवान् का आराधन करके इस सिद्धान्त की तथा श्रीभाष्य की रक्षा के लिये १६४ ग्रन्थों की रचना किये। ऐसे २ कष्टों से पूर्वाचार्य इस ग्रन्थ की रक्षा किये।परन्तु वर्तमान काकिक श्रीवैष्णवों का ध्यान इस तरफ नहीं जाता है यही शोचनोय विषय है।

तदनन्तर श्रीवरवर मुनि स्वामी ने अष्ट गद्दी स्थापित करके सुरक्षित किया [१ श्रीवानाचल योगी, २ भट्टनाथ मुनि, ३ श्रीनिवासयति, ४ देवराज गुरू, ५ वाधूलवरदनारायण, ६ प्रतिवादिभयंकर, ७ रामानुज गुरु, ८ प्रणवार्तिहारी। ] ये अष्ट गद्दियों के महापुरुष हैं। इस प्रकार से यह सम्प्रदाय दक्षिण देशमें अधिक रूपसे प्रचलित था परन्तु उत्तर देश में सामान्य रूप से प्रचलित रहा पुनः श्रीरंगाचार्यजी महाराज ने श्रीवृन्दावन में दिव्य देश स्थापित कर समस्त ग्रन्थों को द्रविड़ तैलंग अक्षरों से संस्कृत भाषा में अनुवाद किया। तब यह श्रीभाष्य काशी में भी छपा था परन्तु अब अत्यन्त दुर्लभ्य होने से आगे न छपने से करीब ७५ रु० कि० सूचोपत्रों में देखा जाता है। पुनः मूल मात्र मद्रास में प्रकाशित हुआ था, वह भी अब नहीं मिलता है। पुनः पं० श्रीधरणीधर शास्त्रीजी महाराज ने टीकाद्वय सहित

प्रकाशित किया है, यह पुस्तक उत्तर-दक्षिण भारत में इस मत का अधिक रूप से प्रचार कर रही है, परन्तु इसकी ६ जिल्द हैं, पठन-पाठन तथा प्रदेश की यात्रा में बड़ी ही असुविधा रहती है, पुनः मैंने कै एक प्रेसवालों से पत्र-व्यवहार किया और स्वयं बातचीत भी की और संप्रदाय के बड़े-बड़े धनिक महन्त तथा सेठों से भी बहुत कहा-सुना, परन्तु किसी ने भी इस कार्य में ध्यान न दिया। और मेरी इस पुस्तक में बड़ी अभिलाषा बढ़ती गई, पुनः मेरा संकल्प हुआ कि मैं वे० आ० परीक्षा उत्तीर्ण होकर प्रथम ही श्रीभाष्य का कैङ्कर्य करूँगा।

तदन्तर १९३५ में काशी-संस्कृत कालेज से विशिष्टाद्वैत भाग में प्रथम ही उत्तीर्ण हुआ, तदन्तर प्रेस वालों से मामूली तरह से बातचीत हुई। उन्होंने कहा थोड़े खर्च में ही आपकी पुस्तक छपेगी। पुनः पीछे हिसाब करने को कहा, तो दो-ढ़ाई हजारके करीब रु० बताये और इतना खर्चा न होनेसे मैं असमर्थ रहा, बड़ी चिन्ता होती रही पुनः पं० श्रीगोविन्दा चार्यजी के चरणाश्रित पं० लीलाधर शास्त्री ने कहा कि मैं संशोधन करने की सहायता दूंगा, आप कुछ उद्योग कीजिये। तब मैं कलकत्ते गया और वहाँ श्रीमान् सेठ हजारीमल सोमाणिजी तथा श्रीमान् सेठ किशनलाल बांगड़जी से प्रथम मुलाकात हुई और इन सज्जनों के पुरुस्कार व परोपकार की दृष्टि से अनेक विघ्नों से ठोकर खाता हुआ भी इस पुस्तक की छपाई कागज के वास्ते कुछ चन्दा भी हुआ। अब जिन जिन सज्जनों ने इस कार्य में अपनी श्रद्धा-शक्ति के अनुसार सहायता दी है, उनको धन्यवाद देते हुए उनकी नाम-स्मृति दी जाती है—

श्री १०८ जगद् गुरु महन्त श्रीगदाधर रामानुजाचार्यजी पुरी,
श्री मान् महन्त गोविन्दाचार्यजी उत्तर पार्श्वपुरी
श्रीमान् सेठ नारायणदासजी, गोविन्ददासजी बांगड़ कलकत्ता,
श्रीमान् सेठ किशनलालजी बांगड़, ,,
श्री मान् सेठ हजारीमलजी सोमाणी ,,
श्रीमान् सेठ कन्हैयालालजी गट्टानी ,,
श्री मान् बाबू सन्तोषकुमारजी मल्लिक ,,
श्री मान् सेठ जगन्नाथजी जीवनमलजी तापड़िया

श्रीमान् सेठ ठाकुरदासजी साह ( बैंकर ) अलमोड़ा

उक्त महानुभावों के मनोरथों को श्रीमन्नारायण सदा पूर्ण करेंगे और आगे श्रीवेदान्ताचार्य कृत १६४ ग्रन्थों के जीर्णोद्धार में तन, मन, धन से जरूर चेष्टा भी करेंगे।

श्री १०८ पूज्यपाद पं० धरणीधर शास्त्रीजी महाराज के तथा अन्यान्य समस्त गुरुजनोंके चरण-कमलों में कोटिशः साष्टांग करता हूँ, जिनकी निर्हेतुक कृपा से ही मैंने इस दिव्य सूक्ति का आस्वादन किया और भगवद्भागवताचार्य सेवा करनेका भी अवसर प्राप्त हुआ है।

यद्यपि इस ग्रन्थ-रत्न की भूमिका संस्कृत में ही होनी चाहिये थी, परन्तु बड़े-बड़े शिष्ट-सज्जनों की आज्ञा से सामान्य जनता के उपकार के लिये और जो संस्कृत नहीं जानते हैं, इस मत में पूर्ण-रीति से श्रद्धा-भक्ति रखने वाले हैं, उन महानुभावों को इस ग्रन्थ का तात्पर्य समझने के लिये हिन्दी में भूमिका लिखी है, अब जो मेरी अनवधानता से तथा हिन्दी प्रेसवालों के व संशोधक के भ्रम प्रमाद कर्णापाटवादि से गलती रह गई हैं, उनको पाठक-गण क्षमा करें और संशोधन करके तात्पर्य समझ लेवें। ये पुस्तकें मनोवृत्ति से अखिलाण्ड-कोटि ब्रह्माण्ड-नायक परत्व सौलभ्य नाना गुण गणालंकृत श्रीमन्नारायण के श्रीचरण-कमलों में समर्पित करके श्री१०८ श्री गोपालाचार्य स्वामीजी महाराज के तथा श्री पं० श्रीधराचार्य शास्त्रीजी महाराज के हस्त-कमलों में निवेदित तथा सुशोभित होती हुई समस्त जनता के हृदय-अन्धकार को विनिष्ट करती हुई, इस विशिष्टाद्वैत श्रीरामानुज सम्प्रदाय का अधिकार रूप से प्रचार करती जायेगी। शुभं भूयात्॥

*भगवद्भागताचार्य चरण-रेणु कृपा का कांक्षी "वेदान्ताचार्य"—*

( धरणीधराऽपर नामधेय ) पर्वतीय—

पं० धनीराम शास्त्री,

ज्ञानगूदड़ी, वृन्दावन ( मथुरा )



। ॐ ।

॥ श्रियै नमः ॥

॥ श्रीधराय नमः ॥



श्रीमते रामानुजाय नमः ॥

श्रीभगवद्रामानुजविरचितं—

# ❀ शारीरकमीमांसा श्रीभाष्यम् ❀

अखिल*भुवनजन्मस्थेमभङ्गादिलीले
विनत*विविधभूतव्रातरक्षैकदीक्षे ।
श्रुतिशिरसि विदीप्ते ब्रह्मणि श्रीनिवासे
भवतु मम परस्मिञ्शेमुषी भक्तिरूपा ॥ १ ॥

---

*अत्र श्लोके शास्त्र प्रतिपाद्यैक देश भूतः परपक्ष प्रतिक्षेपश्चार्थतस्सूचितो भवति —'जन्म-स्थेम भङ्गादि' शब्देन युगपत्सर्गादिकमनभ्युपगच्छन्तो भाट्ट-प्राभाकरा व्यावर्त्तिताः । 'लील' शब्देन साक्षीमात्रेश्वरवादि हैरण्य गर्भ व्युदासः । 'विनतेत्यादि' पदेन जीवानां परस्परं ब्रह्मणा च भेदमनभ्युपयन्तो ब्रह्माज्ञान वादिनोऽपास्ताः । श्रुति शिरसीत्यनेन वेद बाह्य चार्वाक बौद्धार्हत निरासः । तेनैव पदेनानुमानिकेश्वरवादिनो निरस्ताः । ब्रह्मणीत्यनेनाब्रह्मात्मक प्रधान परमाणु कारणवादि सांख्य वैशेषिकादि व्युदासः । 'श्रीनिवास' शब्देन पाशुपतादि व्युदासः । अनेनैवेश्वरोत्तीर्ण ब्रह्म वादिनो भेदाभेदवादिनश्च निरस्ताः । 'शेमुषी' शब्देन ज्ञान-कर्म समुच्चयोपाय वादि व्युदासः । 'भक्ति रूपेति वाक्यार्थ-ज्ञानमात्रोपायवादि व्युदासः । ननु प्रयोजक व्यापारो हि लीला, अतो भंगस्य लीलात्वे युक्तेऽपि कथं प्रयोज्य व्यापार भूतयो र्जन्म स्थित्यो र्लीलात्वम् ; उच्यते-बहु स्यां प्रजायेयेति हि श्रुतिः, अतः प्रयोजक व्यापार वत् प्रयोज्य व्यापारस्य च लीलात्व कथनेनोपादानत्वं फलितम्, लीला शब्देन निमित्तत्वं च ॥ भङ्गादी-त्यन्तेन प्रथमाध्यायार्थः संक्षिप्तः । अवाप्त समस्त कामस्य व्यापारानुपपत्तिं परि-

पाराशर्यवचस्सुधामुपनिषद्दुग्धाब्धिमध्योद्धृतां
संसाराग्निविदीपनव्यपगतप्राणात्मसञ्जीवनीम् ।
पूर्वाचार्यसुरक्षितां बहुमतिव्याघातदूरस्थिता-
मानीतां तु निजाक्षरैस्सुमनसो भौमाः पिबन्त्वन्वहम् ॥३॥

( प्रथमाध्याये-प्रथमपादे-जिज्ञासाधिकरणम् )

भगवद्बोधायनकृतां विस्तीर्णां ब्रह्मसूत्रवृत्तिं पूर्वाचार्यास्संचिक्षिपुः, तन्मतानुसारेण सूत्राक्षराणि व्याख्यास्यन्ते -

## ओं ॥ अथातो ब्रह्मजिज्ञासा ॥

अत्रायमथशब्द *आनन्तर्ये भवति। अतश्शब्दो वृत्तस्य हेतुभावे। अधीतसाङ्गसशिरस्कवेदस्याधिगताल्पास्थिरफलकेवलकर्मज्ञानतया संजातमोक्षाभिलाषस्यानन्तस्थिरफलब्रह्मजिज्ञासा ह्यनन्तरभाविनी ॥

ब्रह्मणो जिज्ञासा ब्रह्मजिज्ञासा । ब्रह्मण इति कर्मणि षष्ठी,

---

हरता लीला शब्देन विरोध परिहार पर द्वितीयाध्यायार्थः सूचितः ॥ विनत-रक्षाशब्दाभ्यां तृतीय चतुर्थाध्यायार्थौं संक्षिप्तौ । एवमर्धं श्लोकेन प्रमेय शरीरं संक्षिप्य पुनरर्धेन प्रमाण स्वरूपं संक्षिप्यते श्रुति शिरसीत्यादिना ।

* प्रह्वी भूता न्यासोपासनात्मकाशेष विद्या विशेष निष्ठा विवक्षिताः । भूत सम्बन्धी व्रातो—भूत व्रातः । संश्रित संबन्धिनोऽपि तत एव कारणात् भगवतो रक्ष्याः । यथा—आस्फोटयन्ति पितरः प्रनृत्यन्ति पितामहाः । वैष्णवो नः कुले जातः स नस्संतारयिष्यति ॥ १ ॥ पशु मंनुष्यः पक्षी वा ये च वैष्णव संश्रयाः । तेनैव ते प्रयास्यन्ति तद्विष्णोः परमं पदमिति च । इष्टप्रापण पर्यन्ता-निष्टनिवारण लक्षणा रक्षा । तस्यामेक दीक्षः प्रधानदीक्ष इत्यर्थः । अप्यहं जीवितं जह्यां त्वां वा सीते सलक्ष्मणामित्यादि ।

* अथानन्तर्यं इति सप्तम्याश्शक्ति निरूपकत्व रूप वाचकत्वार्थकतया तस्य 'भू' धात्वर्थे धर्मेऽभेदेनान्वयात् तस्याख्यातार्थाश्रयत्वे तस्य च प्रथमान्तार्थे, अथ शब्दे स्वरूप सम्बन्धेनान्वयात्; एतत्सूत्र घटकी भूतातः शब्दशिरस्काभिन्नः, अथ शब्द आनन्तर्य वाचकत्वाभिन्न धर्मवानिति बोधः ।

